श्री गुरुदयालु शर्मं निर्मितं



# काव्यामृतधारा

## नाम मुक्तक काव्यम्

## स्वकृत पीयूषधारा

नाम

हिन्दी व्याख्या सहितम्

संवत् २०२६ विक्रमी सन् १६७२

अमूल्यम्

प्रथमं संस्करणम्

मुद्रक : विजयन्त प्रैस, ईस्ट ऐवेन्यू मार्केट, पंजाबी बाग, नई दिल्ली ।

अथ काव्यामृत-धारायां

# व्यक्ति विवेक तरंगः ॥११॥

यस्यायमाद्यः श्लोकः—

भावानां च रसानां च,
व्यक्ति र्नयाति वाच्यताम् ।
वरस्त्रीणां प्रभूणां च,
व्यक्तित्वं वागगोचरम् ।।१।।

२३-१०-६१

विभावानुभाव-स्थायी-संचारी-भाव, या गुरु आदि विषयक रति भाव, एव श्रृंगारादि रस, व्यंग्य होते हैं, वाच्य नहीं, अथवा इन भाव एवं रसों की ध्वनि (वाच्यता)=निन्दा के योग्य नहीं। उत्तम स्त्री एवं प्रभुओं का व्यक्तित्व अवचनीय होता है, अथवा वर स्त्री एवं प्रभु के सामने बोलना कठिन होता है।

तदुक्तं—

राजनि विदुषां मध्ये वरसुरतानां समागमे स्त्रीणाम् ।
साध्वसदूषितहृदयो वाक्पटुरपि कातरो भवति ।।१।।

# अचलेश्वर महादेवः

( वटालय पंजाब )

विरह बिगलदंगो भंगरंगापगंगः,
तपन तपन तापाद् वाम काम प्रतापाद् ।
झटिति जघनदध्नाम्भोन्तरे नित्यमग्नो,
दहतु 'गुरुदयालोः' सोऽचलोऽघं सुखालोः ॥२॥
सं० १९७५ वि०

नीराजना राजि विराजि बिम्बे,
रत्नाकर भ्रान्तिमता हिमांशुना ।
प्रसारिता रात्रिमुखे कराग्रा,
रिक्तोदरा जाड्यमृणालतामयुः ॥३॥

वटालय के पास सरोवर में अचलेश्वर महादेव का मन्दिर है, मानो शिव शंकर वियोगाग्नि से तप्त होकर जल में आघुसे हों, सायंकालीन आरती की ज्योतियों के प्रतिविम्ब जल में पड़े तो चन्द्रमा ने रत्नों की भ्रांति से प्रदोषान्धकार में रत्नों की चोरी के हेतु अपने कर=(किरणें या हाथ) जल में डाल दिये, फलस्वरूप कर (हाथ) खाली ही रह गये, जड़ हो गए और वे ही मृणाल बन गए ॥२॥३॥

# 'अनन्तस्तव'

श्री० अनन्तशयन आयङ्गर जी के संसद् का अध्यक्ष चुने जाने पर अभिनन्दन समारोह में पढ़ा गया विनोदात्मक प्रबन्ध :—

अनन्तशयनश्चित्रं ! नियुक्तो लोकरक्षणे ।
अनन्तशयनश्चित्रं नियुक्तो लोकरक्षणे ॥४॥

अनन्त=शेष नाग पर अनन्त काल तक सोने वाले विष्णु को लोक रक्षा का भार सौंपना एवं इन अनन्तशयन जी को लोक सभा का अध्यक्ष पद दोनों बातें विचित्र हैं । लाटानुप्रास अलंकार है ॥४॥

अनन्तशयनो विष्णु: श्रीमदार्वर्जित: सदा ।
अनन्तशयनो प्येष श्रीमदावर्जितोऽघुना ॥५॥

अनन्तशायी विष्णु सदा लक्ष्मी के मद से (अवर्जित) युक्त रहते हैं । एवं अब ये अनन्तशयन जी श्रीमद्+आवर्जित=श्रीमानों से अनोनीत किए गए हैं ॥५॥

अनन्तशयनो विष्णु:, सुखं निद्रावशं गत: ।
अनन्तशयनस्त्वेष, सावधानोऽस्ति संसदि ॥६॥

विष्णु तो सुख से (अनन्त)=शेष पर सोए रहते है, परन्तु ये अनन्त शयन होते हुए भी संसद में सदा सावधान रहते है । व्यतिरेकालंकार है ॥६॥

  

अनन्त शयनो जातो, विष्णुभक्तिपरो भवान् ।
सारूप्यभक्तिभावो ही, भवता सार्थकीकृतः ।।७।।

१७-३-५६

कहते हैं कि अनन्यभक्त इष्टदेवस्वरूप हो जाता है, अतः अनन्त-शयनविष्णु के अनन्य भक्त होने से आप भी 'अनन्तशयन' हो गए हैं ।।७।।

हिरण्यगर्भो द्रुहिणः पक्षपातिप्रियो हरिः ।
भवता नोपमार्हौ तौ, +उग्रोपि विषमेक्षणः ।।८।।

ब्रह्मा हिरण्य गर्भ=सोना छुपाने वाला और द्रुहिणः=द्रोही है, विष्णु पक्षपाती=(पक्षों से पतन शील=गरुड़) का प्रिय है, अतः ये दोनों आपकी तुलना के योग्य नहीं, अथच शंकर भी तो उग्रस्वभाव वाले तथा (विषम+ईक्षण)=विषमदृष्टि हैं। आप सुवर्ण छुपाते नहीं, किसी से द्रोह नहीं करते, पक्षपात से घृणा करते हैं, सौम्य हैं, समदृष्टि हैं अतः उक्त हेतु व्यतिरेक है ।।८।।

ज्ञानवृद्धः, तपोवृद्धः, वर्णवृद्धःस् तथा भवान् ।
चित्रं ! चित्रं ! वयोवृद्धः, पतित्वे संसदा वृतः ।।९।।

१७-३-५६

आप विद्या में वृद्ध (बड़े बुढ़े) हैं, तपस्या में वृद्ध (बढ़ चढ़ कर) हैं, ब्राह्मण होने से वर्णों में वृद्ध=बड़े हैं, आश्चर्य है कि आयु में भी वृद्ध (बड़े बूढ़े) हैं, तो (अष्टवर्षीया) संसद ने आपको (सभा) पति कैसे चुन लिया ? ॥९॥

अष्टवर्षा वृता संसद् +षष्टिवर्षायुषा त्वया ।
ऐड्वोकेटो पि किं तात ! शारदैक्टमुपेक्षसे ? ॥१०॥

आपने साठ वर्षों की आयु में भी आठ साल की संसद् का वरण कर लिया । एडवोकेट होते हुए भी शारदा ऐक्ट की उपेक्षा क्यों कर रहे हो जी ? ॥१०॥

संसदो ऽस्याः पति भूंत्वा, स्थाने प्रीतमना भवान् ।
"वृद्धस्य तरुणी भार्या, प्राणेभ्योपि गरियसी" ॥११॥

प्रत्यर्थिनो यो जयति स्वयंवरे,
तमेव लोकाः सुभगं प्रचक्षते ।
वृतो भवेद्यस्त्वसति द्वितीये,
कंस्तस्य गर्वे सुलभोऽवकाशः ॥१२॥

स्वयंवर में जो कई प्रत्यर्थियों में से वरमाला ले जाए वही विजयी समझा जाता है, परन्तु जो अकेला ही वरेण्य हो उसके चुन लिए जाने में गौरव (शेखी) की क्या बात है ?'

यहां निर्विरोध चुने जाने को स्तुति योग्य होने पर भी निन्दनीय कहा गया है, अतः यह निन्दा भी स्तुतिपरक व्याजस्तुति अलंकार है ॥१२॥

उपपतिरभवस्त्वं 'मावलंकार' सत्त्वे,
प्रवसति सति तस्मिन्+तत्पदं चाध्यतिष्ठः।
गतवति परलोकं प्राप्तवान्+तत्पतित्वं,
परिणयति परेते देवरो भ्रातृजायाम् ॥१३॥

१-६-६७

श्री मावलंकारजी के (सभापति) विद्यमान होने पर आप संसद् के उपपति=उपाध्यक्ष (उपनायक) थे और उनके प्रवास जाने पर आप उनके मंच पर विराजमान हो जाते थे. अब उनके परलोक सिधार जाने पर आप इस संसद के पति बन बैठे हैं, सच कहते हैं कि 'देवरः द्वितीयो वरः भवति' ॥१३॥

तद्यथा—

तारा यथा प्राप पतिं सुकण्ठं,
मन्दोदरी वापि विभीषणं च।
तथा भवन्तं वृणुते स्म संसत्,
स्वर्गं गते स्वामिनि देवराभम् ॥१४॥

अथ स्तोत्रमाहात्म्यम्— १७-३-५७

अधीते य इदं नित्यम् अनन्तस्तवमुत्तमम्।
परमं पदमाप्नोति, संसदो नात्र संशयः ॥१५॥
गैलरीं लभते श्रोता, वक्ता चेत्समयं क्षणात्।
अश्रद्दधानः पुरुषः, गलहस्तं पुलीसतः ॥१६॥

१७-३-५६

इति अनन्त स्तोत्रम्।

किसी कविगोष्ठी में पं० अमीरचन्द्र जी शास्त्री ने 'वेद का अधिकार द्विजमात्र को ही है' इस विषय पर पद्यात्मक निबन्ध पढ़ा था, उसकी आलोचना के लिये मुझे कहा गया, पर मैंने प्रमादवश उनका नाम अमीचन्द्र सुना और उसी आधार पर निम्न रचना कर डाली, अतः क्षमाप्रार्थी हूं।

## 'अमीचन्द्रः शास्त्री'

अमृतममीचन्द्र करा नयने-हृदये निशासु सिञ्चन्ति।
अमृत 'ममीचन्द्र'गिरोनयने-हृदये-श्रुतावसिञ्चन्मे ॥१७॥
५-२-५६

वे चान्द की किरणें रात को नेत्र तथा हृदय में अमृत सींचती हैं पर इन अमीचन्द्र जी की वाणी ने नेत्र-हृदय और कानों में अमृत टपका दिया है। क्योंकि चन्द्र किरणें कानों में अमृत नहीं सींचती अतः इनमें व्यतिरेक है ॥१७॥

श्रुतिविषये ऽस्य निबन्धे, श्रुतिविषये जातमात्रे ही।
द्विजदत्तोप्यधिकारो, द्विजजडतां मेऽ करोत्सद्यः ॥१८॥

जब इनका श्रुति (वेद) विषयक निबन्ध मेरी श्रुति (कान) का विषय बना, तब द्विजों (ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य) को दिए हुए (वेदाध्ययन) अधिकार ने मेरे द्विजों (दांन्तों) को जड़ बना दिया। 'अर्थात् निबन्ध सुनकर मैं अवाक् रह गया।' जो वेद ज्ञान एक ओर द्विजों को ज्ञानी बना देता है, उसी ने द्विजों को जड़=अज्ञानी या (जकड़े हुए) बना दिया ॥१८॥

  

संकुचितोऽपिविचारो, भवतोवेदाधिकारविषयेऽस्मिन् ।
नयनं-हृदयं-वदनं-रोमाञ्चं मेऽ करोत् स्फारम् ।।१६।।

यद्यपि यह आपका वेदाधिकार विषयक विचार स्वयं संकुचित है तथापि इसने मेरे नेत्र-हृदय एवं रोमांचों को विशाल बना दिया, या (स्फार)=फाड़ दिया अर्थात् निबन्ध सुनकर आश्चर्य से मैं नेत्र फाड़ कर देखने लगा, प्रेम से हृदय विशाल हो गया, आनन्द से उत्कट रोमांच हो आया ।।१६।।

मैमांसिकैकविषये विषये तिशुष्के,
श्रुत्वा प्रसाद रचनां हृदि चिन्तयामि ।
'काव्यं करोमि नहि चारुतरं करोमि,'
'यत्ने कृते पि नहि चारुतरं करोमि' ।।२०।।

शुष्क मैमासिक विषय में भी आपकी प्रसादगुणयुक्त सरस रचना को सुनकर सोचता हूं कि मैं भी तो कविता कर लेता हूं पर ऐसी रचना नहीं कर सकता, कितना भी सिर पटकूं इतनी सुन्दर नहीं बन पातीं ।

यहाँ उत्तरार्ध भोजप्रबन्ध का है ।।२०।।

श्रुत्वैव पद्यं प्रथमं त्वयोक्तं,
मुग्धाः सदस्याः सदने समस्ताः ।
आलोचनामात्रकृतप्रयत्नाः.
स्वालोचनापात्रमहो ! भवेयुः ।।२१।।

५-२-५६

कवीनामगलद्दर्पः सर्पस्तार्क्ष्यभयादिव ।
रागिणां रागिता जाता, विपक्षस्य विपक्षता ।।२२।।

निबन्ध सुनकर कवियों का घमण्ड नष्ट हो गया, जैसे गरुड़ के भय से सांप भाग जाता है। रागी=गायकों को रागिता=प्रेम हो गया, (विपक्ष=) विरोधियों के (वि-पक्षता=) पक्ष गिर गए ।

प्रथम पाद 'बाणभट्ट का है । यमक अलंकार है ।।२२।।

भ्रूभङ्गः-स्मितपूर्वकं प्रवचनं-सम्मीलनं नेत्रयोः-
हस्तोत्तोलन-मङ्गुलिप्रवलनं-वक्षो-भुजोन्नाहनम् ।
वाक्यांश-स्वर-वर्ण-वाचक-परिच्छेदो-विसर्गाहतः—
र्वक्रादृष्टि-रितस्ततः, समभवद् वाद्यैर्विना नर्तनम् ।।२३।।

निबन्ध पढ़ते हुए आपका कभी तो भौं टेढ़ी करना, मुस्कराते हुए बोलना, आंखें बन्द करना, कभी हाथ उठाना, अंगुलियों का वलयाकार घुमाना, छाती एवं भुजा का विस्तार, स्वर-वर्ण-पद-वाक्यांश का विश्लेषण, विसर्ग पर झटका, वक्रदृष्टि, ये सब ऐसा लगता था मानों विना वाद्यों के नाच हो रहा हो ।।२३।।

श्लोकच्छन्दोपबद्धं यत्, साष्टं, श्लोकशतद्वयम् ।
त्वयाऽकारि न चित्रं ते, श्लोकलक्षं मया कृतम् ।।२४।।

आपने श्लोक नामी छन्द में केवल २०८ श्लोक रचे, इसमें आश्चर्य क्या है ? मैंने आपके लाखों श्लोक (=यशोगान) किए हैं।

तदुक्तं—श्लोके षष्ठं गुरुर्ज्ञेयं० ।।२४।।

निबन्धं नव माकर्ण्य, स्मृत्वा चास्यानवद्यताम् ।
अनवस्थित चित्तेन, नव श्लोका मया कृताः ॥२५॥

यहां 'नव' शब्दों के यमक हैं ॥२५॥

## उषा देवी

एषा ऽनुराग-सुभगा, मृदुपाटलाभा,
सद्यःप्रबुद्धकलकोकिलकूजिताशा ।
मन्दीकरोति रुचि मिन्दु-कुमुद्वतीनां,
दोषावसानरुचिरा प्रतिभात्युषा मे ॥२६॥

१८-१-६६

यह उषा देवी उषा की तरह मुझे भाती है ।

उषाकालपक्षे—अनुराग सुभगा-अरुणोदय से सुशोभित, मृदुपाटल पुष्पों से सुसज्जित, तत्कालजागीहुई कोयलों के शब्दों से मुखरित, चन्द्र एवं कुमुदिनियों की शोभा को मन्द करने वाली, (दोषा=) रात्रि बीत जाने से सुन्दर, यह प्रभात मुझे भाती है ।

उषादेवी पक्षे अनुराग=प्रेममयी, गुलाब जैसी आभा वाली, कोयलवयनी, चन्द्र-कुमुदिनी से उत्कृष्ट शोभा वाली, (दोष+अवसान रुचिरा=) दोषाभाव से स्पृहणीय, यह उषा देवी मुझे भाती है ।

यहां उपमा अलंकार ध्वनि है ॥२६॥

  

# लेडी डॉक्टर श्रीमती कविता सेठी M.B.B.S.

प्रकृति-प्रत्ययोपेता, सद्वृत्ता साधुसंस्कृता ।
सुवर्णा-सगुणा-ऽदोषा-ऽलंकृता कविता ऽऽवयोः ॥२७॥

अयि भो ! डॉ० राजेन्द्र कुमार सेठ M.B.B.S. आप की पत्नी और मेरी 'कविता' समान है :—

| पद | श्रीमती | रचना |
|---|---|---|
| प्रकृति प्रत्ययोपेता— | विश्वसनीय स्वभाववाली | धातुप्रत्यययुक्त |
| सद्वृत्ता— | सुशीला— | रसानुकूल छन्दों वाली |
| साधुसंस्कृता— | पवित्र संस्कारों वाली— | सुन्दर संस्कृत भाषामयी |
| सुवर्णा— | रूपवती | रसानुकूलवर्णों वाली |
| सगुणा— | गुणवती— | तीन गुणों वाली |
| अदोषा— | दोष रहित— | दोष रहित |
| अलंकृता— | भूषणयुक्त— | अलंकारों वाली |
| आवयोः— | डा० R०K० सेठ की— | मेरी (गुरुदयालुकी) |
| कविता— | तदाख्या पत्नी— | रचना |

॥२७॥

## कालिदासः—

उपमा कालिदासस्य, न भूता न भविष्यति ।
मानसाब्जविकासाय, कुण्ठताऽऽभारवे गतिः ॥२८॥

इसका अर्थ देखो पृष्ठ १५० पर

## श्री १०८ स्वा० कृष्णानन्द
## (हरिद्वार)

मया गीता गीता त्वरितमपनीता स्मृतिपथाद्,
इदानीं कल्याणं कथमिव भवेदस्य जगतः ।
इतीवोद्धर्तुं यः पुनरवततारेव विकलान्,
असौ कृष्णानन्दो हृदयसुखकन्दो भवतु मे ॥२९॥

२८-४-५२

## गान्धी-महात्मा-मोहनदास कर्मचन्द

कारागारस्थितबहुजनोद्धारको भारतेष्टः,
गीतार्थज्ञो मृदुलयुवतीचीनचीरापहर्ता ।
धेनुक्रौर्याकलुषचरितो वन्दिगेहोद्भवश्रीः,
कस्तूरीष्टः प्रबल यवनान्वीयमानो हृतास्त्रः ॥३०॥

सौराष्ट्रस्थोविकटवधकाविद्धवर्ष्मा (ऽ) सुरारिः,
धीमत्सत्याग्रहिविनमितो ऽसज्जरासन्धभीमः ।
नित्यं चक्रभ्रमणसुभगाश्रान्तबाहु र्नयज्ञः,
कर्मप्रीति र्जयति जगतां मोहनो ऽसौ महात्मा ॥३१॥

युग्मम्

यहां श्लेष द्वारा कृष्ण-गांधी में तुलना की गई है. यथा—

दोनों (जरासन्ध एवं अंग्रेज के) कारागार से बहुजनों को छुड़ाने वाले हैं, दोनों भारत-मित्र हैं, गीता का अर्थ जानते हैं।

कृष्ण ने गोपसुन्दरियों के चीर हरण किये थे तो गांधी ने भी कई कोमलांगिनियों के विदेशी वस्त्र उतरवा लिए थे। दोनों ने धेनुवध किया तो भी पवित्र रहे, कारागार में इनकी शोभा चमकी, कृष्ण के 'कस्तूरी तिलकं ललाट पटले' था तो गाँधी कस्तूरी बाई का प्रिय पति था, कृष्ण के पीछे कालयवन भागा था तो गाँधी के पीछे मुसलमान चलते थे, दोनों ने शस्त्र छोड़ रक्खे थे ॥३०॥

दोनों सौराष्ट्र वासी थे, दोनों को वधिक ने मारा था, एक असुर+अरि था तो दूसरा सुरा+अरि, कृष्ण की सत्यवादी युधिष्ठिर पूजा करता था तो गांधी की सत्याग्रही लोग, कृष्ण नीच जरासंघ के लिए भीम था तो गांधी बूढ़ा होने पर भी शत्रु भयंकर था, एक सुदर्शनचक्र चलाते थकता नहीं था तो दूसरा अनथक चर्खा चलाता, कृष्ण कर्मयोग का प्रेमी था तो गांधी कर्मचंद का प्रिय पुत्र था, यहां तक कि दोनों का नाम मोहन था ॥३१॥

सौराष्ट्रगो सि, यवनानुगतो सि कामं,
चीनांशुकापनयने निपुणो सि नूनम्।
कारोषितोसि, वधिकास्त्रहतोसि गान्धिन्!,
त्वं मोहनोसि ननु भो! न 'जनार्दनो'सि ॥३२॥

जन+अर्दन=लोकदुःखदायी ॥३२॥

# गुरुदयालुः = मैं

जात स्तेजस्विनो मन्दो
दुर्भगो ऽहं पितुः सुतः ।
प्रत्यहं तीर्णनभसो
भानो रिव शनैश्चरः ॥३३॥

मेरे पिता (श्री अनन्तराम) जी एक तेजस्वी व्यक्ति थे, मैं (६ कार्तिक संवत् १९५६ (२२-१०-१८९९ को) उनकी धर्मपत्नी श्रीमतीं लीलावती जी से मन्द-बुद्धि—अभागा पुत्र उत्पन्न हुआ हूं। जैसे कि प्रतिदिन आकाश की पूर्ण परिक्रमा करने वाले तेजोमय सूर्य के यहां मन्द=शनैश्चर ॥३३॥

गौरवहीनो गुरुणा
'गुरु' रिति नाम्ना कृतो स्मि नार्थेन ।
सौरभवासितलोकः
प्रत्युत नैवा 'गुरुः' सो ऽस्मि ॥३४॥

पिताजी ने मेरा नाम तो 'गुरुदयालु' रख दिया, पर मैं वास्तव में गौरवहीन हूँ, यद्वा अर्थेन=आर्थिक दृष्टि से मुझे गौरव नहीं मिला, प्रश्न होता है कि जो गुरु नहीं वह नञ् प्रयोग से 'अगुरु' तो होगा ही, पर मैं तो वह भी नहीं, क्योंकि 'अगुरु' (अगर चंदन) तो स्वय जलकर भी संसार को सुगन्धित कर देता है। पर मैं······· ॥३४॥

  

नाम्नैव केवलमहं खलु भो 'दयालुर्'
याथार्थ्यतस्तु न 'गुरु' नं हि वा 'दयालुः'।
काप्यस्तु नाम्ना ननु 'चन्द्रकान्ता',
चन्द्रोदये या द्रवतीह सा सा ॥३५॥

भक्तो यातीष्ट सारूप्यं, तेनाहं शम्भुना कृतः।
विरूपाक्षो-सदारोदी; विषादी-शूल भूषणः ॥३६॥

१६-१-६१

कहते हैं कि भक्ति की एक अवस्था में भक्त-भगवान् एकरूप हो जाते हैं, मैं क्योंकि शिव भक्त हूँ अतः उन्होंने मुझे अपना रूप वना लिया है। तद्यथा— वे विरूपाक्ष हैं तो मैं विकृत नयन हूँ वे रुद्र हैं (यदरोदीत्तद्रुद्रस्यरुद्रत्व मित्युक्तेः) तो मैं अपने भाग्यों पर रोता हूँ। वे विषादी=विष खाने वाले हैं तो मैं भी विषादयुक्त हूं। वे शूल से भूषित हैं तो मैं शूल=पीढ़ा से (भू+उषणः) पृथ्वी पर लोटता हूँ ॥३६॥

यमेव देवं भजते मनुष्यः,
तादात्म्यभावं भजते स नूनम्।
पदे पदे तेन लभेऽ र्धचन्द्रं,
सधूर्जटित्वं विषमेक्षणत्वम् ॥३७॥

१६-१-६१

  

और इसी लिए मुझे अर्धचन्द्र (गलहस्त) मिलते हैं, धूर्जटि, विषमदृष्टि भी हूँ ॥३७॥

हृत्वा मदीयं नयनं हि वामं,
त्वं वामदेव ! प्रथितस् त्रिनेत्रः ।
एकेन चाहं त्वमपि त्रिभिश्च,
संधारयावो विषमेक्षणत्वम् ॥३८॥

२-११-६१

दोषाकरान्वितः; शूली, विरूपाक्षो हि भूषणः ।
निर्गुणः, सार्धचन्द्रश्च त्वमिवाहं महेश्वरः ॥३९॥

३०-४-६४

शिव हैं दोषा-कर+अन्वित=चन्द्रमौलि, मैं हूँ दोष+आकर+अन्वित=अनेकदोषदुष्ट । वे हैं शूलधारी, मुझे होता है शूल (पीढ़ा), वे हैं—विरूपाक्ष अहिभूषण (पन्नगभूषण), मैं हूं—विरूपाक्षः+हि+भू+उषणः । वे निर्गुण हैं तो मुझ में भी कौनसा गुण है ? । उन्हें अर्धचन्द्र मिला है तो मैं भी जहां जाता हूँ (अर्धचन्द्र=गलहस्त=) गलहत्थे मिलते हैं । वे महेश्वर हैं तो मेरे भी कई स्वामी हैं ॥३९॥

## हंस=मैं

मुक्ताहारो, ऽनुदारश्च, मानसानन्द वर्जितः ।
वियुक्तो हंस एवास्मि, नीरक्षीरविशारदः ॥४०॥

१९-५-७०

पद्य उभयार्थक हैं—१ हंस=२ मैं।

| पद | हंस पक्षे | मैं |
|---|---|---|
| मुक्ताहार :— | मुक्ता+आहारः= मोती खाने वाला | मुक्त+आहारः =फाकामस्त |
| अनुदारः — | दारानुगत=सपत्नीक | उदारताहीन |
| मानसानन्दवर्जितः :— | मानस सर विहारानंद रहित | मानसिक आनन्द रहित |
| वियुक्तः — | वि+युक्त=पक्षी सहित | वियोगी |
| नीरक्षीर विशारदः | दूध का दूध पानी का पानी करने वाला | सदसद् विवेक शून्य (विगता शारदा यस्य) |
| हंसः एव+अस्मि | हंसनामी पक्षी ही हूँ | अहं+सः+एव+अस्मि मैं वही हूं |

॥४०॥

# मेघ=मैं

वाष्पायितो, ऽप्रतिष्ठश्च, सम्प्राप्तोच्चाटनो, लघु।
नीरदो, नीरसो, नम्रो, मेघो ऽहं च जड़ात्मकः ॥४१॥

२२-७-६७

(श्लेष से) मैं मेघ भी हूं—

| पद | मेघ पक्षे | मैं |
|---|---|---|
| वाष्पायित: | भाफ से बना हुआ | आँसुयुक्त=अश्कबार |
| अप्रतिष्ठ: | अस्थिर | प्रतिष्ठाहीन |
| सम्प्राप्तोच्चाटन: | ऊंचे उड़ने वाला | निराहत |
| लघु | जलवर्षा से हल्का | गौरवहीन |
| नीरद: | नीर+द=जलदाता | निर्+रद:=दन्तहीन |
| नीरस: | वर्षान्तर जलहीन | रसहीन |
| नम्र: | वर्षाकाले झुका हुआ | उन्नतिहीन |
| जडात्मक: | जलात्मा—अति शीत | वज्रमूर्ख |

॥४१॥

# दुर्गादेवी (मम पूर्व पत्नी)

दुर्गे ! दुर्गे यमद्वारे, गच्छन्त्या शैशवे त्वया ।
मम दुर्गीकृता दुर्गा, दाक्षायिण्येव धूर्जटे: ॥४२॥

२-११-६१

हे दुर्गे !, शैशवे, दुर्गे, यमद्वारे, गच्छन्त्या, त्वया, दुर्गा, मम, दुर्गीकृता, दाक्षायिण्या, धूर्जटे:, इव, इत्यन्वय: ।

हे दुर्गादेवी ! अल्पायु में दुर्गम यमलोक को जाती हुई तूने मुझे असहाय छोड़कर भगवती दुर्गा की शरण में डाल दिया । जैसे दक्षपुत्री मायादेवी ने सती होकर शंकर को ।

यहां यमक-अनुप्रास अलंकार हैं ॥४२॥

# इन्दिरा (मम द्वितीय पत्नी)

इन्दिरा मन्दिरेऽन्येषां, बहुधाऽऽयाति याति च ।
पुन र्जन्मन्युपागन्तुं, प्रयाताऽस्माकम् इन्दिरा ॥४३॥

१-३-६८

इन्दिरा=लक्ष्मी औरों के घरों में आती जाती रहती है, पर हमारी इन्दिरा (पत्नी) अगले जन्म में आने के लिए चली गई है।

तदुक्तं माघेन—सतीव योषित्प्रकृतिः सुनिश्चला, पुमांस मभ्येतिभवान्तरेष्ववपि ॥४३॥

आनन्दाश्रूणि मे दत्वा, सुखान्यादाय याऽऽगता ।
सन्तापाश्रूणि मे दत्वा, सुखान्यादाय या गता ॥४४॥

२७-१०-७०

इन्दिरा जब आई थी तो सुख साथ लाई थी एवं मेरी आंखों में आनन्दजन्य आंसू थे, जब गई तो सबकी आंखें सन्ताप के आंसुओं से भरी थीं, एवं सर्व सुख साथ ले गई ॥४४॥

समारोहेममश्मानमश्मवत्त्वं स्थिरा भव ।
विस्मृतं वेदवाक्यं किम् इन्दिरे मन्दिरे मम ? ॥४५॥

हे इन्दिरे ! विवाह में अश्मारोहण के समय वैदिक मन्त्र द्वारा मैंने तुमसे

  

प्रतिज्ञा कराई थी कि 'इस पाषाण पर चढ़ो और मेरे घर जाकर इस पाषाण की तरह स्थिर हो जाना' अब तुम इसे भूलकर क्यों स्वर्ग सिधार गई हो ?

पद्य का पूर्वार्ध वेद वाक्य है ।।४५।।

दीनानाथ ! जगन्नाथ ! केशव ! स्मरभावन ! ।
साम्यं नौ+इन्दिराकान्त ! तत्कुतोऽहम्+अन्+इन्दिरः ?
।।४६।।

हे इन्दिरापति विष्णु तुम दीनानाथ कहलाते हो तो मैं भी दीन+अनाथ हूं, तुम जगन्नाथ हो सारा जगत् मेरा नाथ है, तुम केशव हो मेरे भी केश हैं। तुम (स्मरभावन) काम के पिता हो तो मैं भी स्मरकिंकर हूं। ऐसे तुम्हारी मेरी समता है पर तुम्हारे पास इन्दिरा है तो मुझसे इन्दिरा क्यों छीन ली गई है ? केवल एक वैषम्य क्यों ? ।।४६।।

## विजया B. A. (मेरी पुत्री)

विजया विजयायैव विजया विजया तथा ।
शिवाभ्याम्+इन्द्रदेवाभ्यां प्राप्ता रामै भिषग्वरैः ।।४७।।

शंकर को विजया=भांग, गौरी को विजया=सखी, देवराज को विजय-नामी रथ और विजय=अर्जुन, इन्द्रदेव नामी वर को विजया B. A. मेरी पुत्री, वैद्यों को अलाबुवृत्ता विजया=हर्र, राम को विश्वामित्र से विजया नामी विद्या मिल जाने से उनकी विजय अवश्यम्भावी है।

यहां 'विजया' शब्दों का श्लेष यमक है ।।४७।।

# सुवर्णा (स्नुषा)

जन्म प्रभावेण च या सुवर्णा,
रूप प्रभावेण च या सुवर्णा ।
भूषा प्रभावेण च या सुवर्णा
सा मे सुवर्णा सुखदा सुवर्णा ॥४८॥

जन्म से वर्णश्रेष्ठ ब्राह्मणवर्णोत्पन्ना, रूप के विचार से गौर वर्ण वाली, वेशभूषा में सुवर्णमयी, शुभनामाक्षरों वाली सुवर्णा नाम्नी पुत्रवधू मुझे सुखदायिनी हो । पर............ । यहां यमलालंकार है ॥४८॥

# अरुणदेवः (सौवर्णिः पौत्रः)

अरुणाभ्युदयस्तेऽयं विनतानन्दवर्धनः ।
सुवर्णा कर संस्पृष्टः संस्कारैः सुमणेरिव ॥४९॥

९-९-१९६५

जैसे अरुणोदय विनतों का और विनता माता का आनन्दवर्धक होता है, सुवर्ण + आकर = हेमाद्रि से स्पृष्ट होता है, ऐसे हे अरुणदेव तुम्हारा अभ्युदय विनता नामी बहन का आनन्द-वर्धक है, सुवर्णा नाम्नी माता के हाथों से स्पृष्ट है, जैसे शाणोल्लीढामणि चमकती है वैसे मुण्डनादि संस्कारों से तुम्हारी दीप्ति बढ़े ॥ यहां अरुण-विनता-सुवर्णा-संस्कार शब्दों में श्लेष है ॥४९॥

  

चतुर्विंशति तत्त्वानां परीवारवृतः स्वयम् ।
आत्मैवाहं तटस्थोऽस्मि पञ्चविंशोऽव्ययोःप्रभुः ॥५०॥

१-६-६४

जैसे साँख्य दर्शन की प्रक्रिया से प्रकृति के २४ तत्त्व हैं, और उनका प्राणाधायक आत्मा २५वां तटस्थ-अव्यय-प्रभु है, ऐसे मेरी संतति के २४ घटक हैं (यथा ३ पुत्र ३ वधुएं १ पुत्री, १ जामाता ८ पौत्र ७ पौत्रियां १ दौहित्र= २४) और मैं २५सवां हूँ तटस्थ भी अव्यय भी ।

यह संख्या तात्कालिक है ।।५०।

परन्तु अब—

पुत्रा स्त्रयः पुत्र वधूत्रयं च,
सभर्तृकैका दुहिता द्विपुत्रा ।
पौत्राष्टकं पौत्रवधू, द्वयं च,
पौत्र्यौऽष्टचैकः शिशुकः प्रपौत्रः ॥५१॥

५-६-६६

३ पुत्र, ३ पुतोहू १ पुत्री १ जामाता २ दौहित्र, ८ पौत्र २ पौत्रवधू ८ पौत्रियां नन्हासा १ प्रपौत्र ।

इतना मेरा परिवार है ।।५१।।

पुत्रो ज्येष्ठः, स्नुषा ज्येष्ठा, पौत्रः, पौत्री, तथा, तथा ।
ज्येष्ठा पौत्रवधू, ज्येष्ठः प्रपौत्रो भविता ध्रुवम् ॥५२॥

पुत्रो यज्ञः, स्नुषा रक्षा, पौत्रः, पौत्री, शुको, जया ।
जयदेवः प्रपौत्रश्च, भूयात्पौत्रवधू र्मधु ॥५३॥

२२-४-६६

परिवार्य व्रजन्तीन्दु सप्तविंशति तारिकाः ।
अपवार्य प्रजा मे माम्, सप्तविंशति तारिकाः ॥५४॥

६-६-६६

अश्विनी आदि २७ तारे चन्द्र को परिवार कर घूमते हैं, पर तारने वाली मेरी २७ सन्तानें मुझे 'अपवार्य' (वेरुखी से) चली जाती हैं ॥५४॥

## सुतं प्रति

मर्दाजितं त्वदीयं तत्, न मदीयं त्वदर्जितम् ।
स्वस्य स्वस्य कृतोऽनीशो, दायादायास्तु ते शिवम् ॥५६॥

१३-८-६४

धर्मशास्त्र एवं विधान (कानून) के अनुसार पैतृक सम्पत्ति पर सन्तान का अधिकार होता है, पर पुत्र-पौत्रों के संचित धन पर पितृ पितामह का अधिकार नहीं । स्वस्य=अपने, स्वस्य=धन का, और 'दाया-दाया में यमक अलंकार हैं ॥५६॥

  

गृहानि-यानानि-धनानि-यानि,
वस्तूनि-नाना विध साधनानि ।
मयार्जितं यत् सुत ! तत्त्वदीयं,
त्वदर्जितं यन्नहि तन्मदीयम् ॥५७॥

१७-८-६४

## पुत्रवधूं प्रति

यदर्थकृच्छ्रेष्वपि संगृहीतं,
यथा कथंचिद् गृहवस्तु जातम् ।
सर्वं समक्षे ऽधिकृतं वधूभिः
तत्स्पर्श मात्रेपि न मेऽधिकारः ॥५८॥

१३-८-६४

यदि स्नुषे ! विनीतासि, किमेभिरवगुण्ठनैः ? ॥
अथ चेद् दुर्विनीतासि, किमेभिरवगुण्ठनैः ? ॥५९॥

२०-६-६५

लज्जा-विनय वाली होने पर घुंघट की क्या आवश्यकता है ? निर्लज्ज-दुर्विनीत होने पर बहू के घूंघट का क्या उपयोग है ? । लाटानुप्रास अलंकार है ॥५९॥

# कुपुत्रं प्रति

श्वशिशुः परिपालितो जनैर्,
असुभिः स्वामिहितं करोत्यहो ! ।
स्वशिशुः श्वशिशोः कथं समः ?,
यदि मत्तः पितरौ न सेवते ॥६०॥

९-१२-६१

कुत्ते का पिल्ला पालो तो वह प्राणपन से आपकी सेवा करेगा, हालां कि आपने उसे केवल पाला है, पैदा नहीं किया। परन्तु जिसे आप जन्म भी देते हैं, पालते भी हैं, वह यदि जनक एवं पालक की सेवा नहीं करता तो इस स्वशिशु (अपने पुत्र) से वह श्वशिशु (कुत्ते का पुत्र) ही अच्छा है ॥६०॥

त्वमेवैको ऽवमन्ता मे, समस्ते जगतीतले ।
अहमेको ऽवमान्यस्ते, समस्ते जगतीतले ॥६१॥

५-३-६४

अनादरो दृष्टिपथं न यापितो,
निरादरो ऽभ्यासकृतो ऽप्युपेक्षितः ।
सोढा अवज्ञा, अधुना प्रतीक्ष्यते,
ऽप्युच्चाटनानन्तर मर्धचन्द्रमाः ॥६२॥

५-३-६४

# सुपुत्रं प्रति

स्कंध मारोपितो यो ऽसौ, पयोभिः पालितो मया ।
स्कंध मारुह्य तस्याद्य, स्वादून्यद्मि फलान्यहम् ।।६३।।

२५-२-६७

मैं एक अमरूद का पौधा उठा लाया था उसे गृहोद्यान में बोकर पानी से सींचतारहा । आज उस पर चढ़कर मैं उसके फल खारहा था कि मुझे विचार आया कि एक दिन यह मेरे कन्धे पर था तो आज मैं इसके कन्धेपर बैठा हूँ, कभी इसे मैं पानी देता था तो आज यह मुझे मीठे फल देता है ।

ऐसे जिस पुत्र को मैं कभी कन्धे पर चढ़ाए फिरता था, एवं (पयः) दूध पिला कर जिसे मैंने पाला था आज बुढ़ापे में यह मेरा भार उठाकर शौचादि कराता है, एवं नाना आर्थिक सुख देता है, यह अन्योक्ति है ।।६३।।

# पौत्रं प्रति

येषां पुरीषं करसम्पुटेन,
संगृह्य संगृह्य विशोधिता भूः ।
स्कन्धेन चोढा अतिदूरतो ये,
सम्भावयन्त्यद्य न तेऽपि वाचा ।।६४।।

३०-१-६८

## दुर्ललित

मातामही मातुरभूद् विमाता,
पितामही मे ऽथ पितु र्विमाता।
माता विमाता मम, तेन युक्तं
पत्नी विपत्नी, विवधू वंधू में ॥६५॥

४-३०-७

कैसा संयोग है कि मेरी नानी परमेश्वरीदेवी सौतेली, दादी कुशालदेवी सौतेली, मां द्रौपदीदेवी भी सौतेली थी। अत्र पत्नी (······) भी सौतेली एवं पुत्रबधू (······) भी सौतेली हो तो ठीक ही है ॥६५॥

## नवदृष्टि

पुष्पै र्मधौ मधु प्राप्तं, पादपैः पल्लवा नवाः।
कोकिलैः कामिभिः कामो, मया दृष्टिः पुनर्नवा ॥६६॥

२४-४-१९७०

मोतियाबिन्दु के ऑपरेशन होने के (१४-३-७०) ४० दिन बाद वसन्त में चश्मा लग जाने से मुझे नई दृष्टि मिल गई। जैसे फूलों को नव मधु, एवं वृक्षों को नए पत्ते। पुनर्नवा तु शोथघ्नी त्यमरः ॥६६॥

दृष्टा दीर्घायुषो ऽसन्तः, सन्त श्चाल्पायुषः कलौ।
द्विसप्तत्यायुषः सिद्धं दुर्जनोऽहं न सज्जनः ॥६७॥

# पूज्य कविवर मातामह श्री रामरत्न जी

कपिल को (१८ वर्ष की आयु में) लिखे गए एक पत्र का भाग—

श्रीमान्यपादेषु, दयाऽऽकरेषु,
समस्त पूज्येषु, सतां मतेषु ।
भवाब्धि पारावरतीरतुल्ये,
ष्वनेकधासन्त्वभिवादनानि ॥६८॥

१९१८ ई०

मातामहाः ! श्रीगुरवो ! नमो वो,
धीशालिनो ऽथ कुशलं, भवतूभयत्र ।
अत्रास्ति भो ! राजिखुशी सभी हैं,
मद्योग्यसेवां लिखना मुझे भी ॥६९॥

मातामही चाप्यथ-मातुलानी-
श्री धूर्जटि, र्मामशकुन्तलाभ्याम् ।
श्रीद्वारिकानाथवधूः सुशीला,
वाच्या नमो मन्मुखतो ऽनुपूर्वम् ॥७०॥

धूर्जटी—ममेरा भाई, शकुन्तला—भाभी, द्वारिकानाथ—मामा ॥७०॥

कृता प्रतिज्ञा मुझसे भवद्भिः,
साप्ताहि पत्रं लिखते रहेंगे।
त्वमेव पत्रं लिखता नहीं है,
सत्यानृतं तत्र कहें भवन्तः ॥७१॥

शुद्धि निजस्याद्य करूं कहो क्यों ?,
किं मे स्वभावं नहि जानते हो ?।
नो पत्रजातं ऋण मैं सहूंगा,
एकेन चैकस्य जबाब दूंगा ॥७२॥

अस्त्वस्तु दोषी कहलो मुझे ही,
पत्रं भवन्तः लिखते नहीं हैं।
विनैव हेतुं लघवोऽपराद्धाः,
समर्थ को दोष नहीं गुसांई ॥७३॥

० ० ० ० ० ० ० ० ०

# मातामह जी के उत्तर का कुछ भाग—

संस्कृत भाषा भाषा, भाषाभाषा (हिन्दी) च संस्कृताभाऽस्ति।
दौहित्र गुरुदयालो ! तव बुद्धि··························॥१॥

लोकाचार स्तावदादौ विचिन्त्यो,
देशे देशे या स्थितिः सैव कार्या।

  

लोकद्विष्टं पण्डिता वर्जयन्ति,
तस्माद्विद्वान् लोकमार्गेण यायात् ॥२॥

नास्मद्देशाचारः सुतागृहे प्रेषणं स्वबन्धूनान् ।
लाचार हूं अतः मैं, क्षन्तव्यो मेऽपराधोऽपि ॥३॥

० ० ० ० ० ० ० ० ०

## रविकांत 'मधुरः' एम्.ए.बी.टी. के विवाह पर-वर्द्धापन

रवि प्रकाश दिवसः, सुमित्रानन्द वर्धनः ।
युगल-स्नेह-मधुरो, राजते गुरु हर्षदः ॥७४॥

आज सूर्योदयभास्वर दिन शोभायमान् है, जो सन्मित्रों का आनन्द-वर्धक है, दम्पती के स्नेह से मधुर है, एवं महान् आनन्ददायी है ।

दिवसः-राजते । यद्वा हे राज ! अयं दिवसः ते गुरु हर्षदः अस्ति ।

यहाँ श्लेष से रवि=मेरे साले का पुत्र-वर, प्रकाश=वर का पिता, सुमित्रा=वर की माता, युगल=भाई, स्नेह=बहन, मधुर=ज्ञाति, राज=नव वधू, गुरु=मैं, हर्ष=चचेरा भाई, इनका बोध होता है ॥७४॥

# कुमारी चन्द्रकला

१. अमृतमसौ चन्द्रकला नयने तनुते प्रदोषवेलायाम्
अमृत मियं चन्द्रकला नयने कर्णो तनोत्यदोषाऽपि ॥७५॥

१३-८-६६

वह (आकाश स्थित) चन्द्रकला प्रदोष (सायं या प्रकृष्टदोष) के समय (केवल) नेत्रों में अमृत सींचती है, परन्तु यह (कुमारी) चन्द्रकला दोष रहित=सुशीला भी नेत्रों के साथ-साथ (मधुर वाणी से) कानों में भी अमृत टपकाती है । यही इनमें व्यतिरेक है ॥७५॥

२. सञ्चीयते चन्द्रकला यथा यथा,
कलङ्कमाविष्कुरुते तथा तथा ।
प्रवर्धते चन्द्रकला यथा यथा,
तथा तथाऽऽविष्कुरुतेऽमलं वपुः ॥७६॥

(शुक्लपक्ष में) चाँद की कला ज्यों-ज्यों बढ़ती है त्यों-त्यों उसमें अधिकाधिक कलंक दीखने लगता है । परन्तु इस चन्द्रकला की आयु ज्यों-ज्यों बढ़ती है त्यों-त्यों इसका निर्मल शरीर निखरता जाता है ॥॥७६॥

प्रकृतिप्रत्ययोपेता सद्वृत्ता साधुसंस्कृता ।
सुवर्णा-सगुणा-ऽदोषा-त्वादृशी ते पदावली ॥७७॥

हे बालिकें ! तुम्हारे निबन्ध की पदावली तुम्हारे जैसी है ।
अर्थ देखो पृष्ठ २२९ पद्य २७ में ॥७७॥

प्रसन्नता सदस्यानां कृता बाले ! त्वयाऽऽत्मसात् ।
होनहार बिरवान के होत है चिकने पात ॥७८॥

गुरुवर्णा-गुरुकुला-गुरुप्रज्ञा-गुरुप्रिया ।
गुरुमध्ये-गुरुश्लाघ्या-लघ्वी केनासि हेतुना ? ॥७९॥

तुम्हारा (ब्राह्मण) वर्ण (गुरु) श्रेष्ठ है, कुल (गुरु) महान् है, बुद्धि विशाल है, गुरुजन की प्यारी हो इन गुरुओं (विद्वानों) के बीच मैं गुरु तुम्हारी प्रशंसा कर रहा हूँ, तो तुम किस कारण लघु हो ? ॥७९॥

धन्यवाद शतानां ते पिता पात्रीकृत स्त्वया ।
उत्पादिता ऽमला येन त्वं चेयं च पद्यावली ॥८०॥

# चिन्तामणि देशमुख

नूनं चिन्तामणि श्चिन्ताश्चसपमेक्षते ।
स्वतो देशमुखं चिन्तामणिना द्य प्रकाश्यते ॥८१॥

८-१२-६२

कहते हैं कि चिन्तामणि के चिन्तनमात्र से मनोरथ मिल जाते हैं. पर वह चिन्तासापेक्ष है, परन्तु ये हमारे चिन्तामणि महोदय विना चिन्ता के देश का मुख उज्ज्वल कर रहे हैं ॥८१॥

किं नु ते दृश्यते देश ! मुखं चिन्तामलीमसम् ।
स्वयं देशमुखश्चिन्तामणि श्चिन्तामणि स्तव ॥ ८२ ॥

हमारे देश का मुख चिन्ता से मलीन=निष्प्रभ क्यों दीख रहा है ? जबकि स्वयं देशमुख चिन्तामणि रूपी चिन्तामणि विद्यमान है ॥८२॥

# लोकमान्य बालगंगाधर तिलकः

उन्नते मातृभूभाले तिलकः तिलकायते ।
विशदे भारतीवक्त्रे तिलकः तिलकायते ॥८३॥
जर्जरे देशदेहे ऽपि तिलकः तिलकायते ।
वंशोद्याने पुराणे ऽथ तिलकः तिलकायते ॥८४॥

भगवान् तिलक—

—भारत माता के ऊंचे माथे की (तिलक) विन्दी हैं।
—सरस्वती के उजले मुख पर (तिलक) तिल हैं।
—विदेशी अत्याचार जर्जर भारत के शरीर में (तिलक) फेफड़े जैसे हैं।
—अपने 'तिलक' नामी पुराणे वंश (वाँस) रूपी वंश (कुल) में तिलक नामी वृक्ष के समान लहरा रहे हैं।

यहाँ 'तिलक' शब्द ६ अर्थों में व्यवहृत हुआ है :—

१—वालो गांगाधरि तिलकः, २—टीका, ३—तिल, ४—फेफड़ा, ५—तदाख्य कुल, ६—वृक्ष विशेष। वंश=१ कुल, २ वाँस।

परम्परित मालारूपक अलंकार है ॥८३॥८४॥

# दण्डी कविः

पर्वतारोहिणो मार्गे, राज्ञो राज्ये ऽतिदुर्गमे ।
दण्डिनः पदलालित्यं, कवेः काव्ये विलोक्यते ॥८५॥

अर्थ देखो पृष्ठ १५१।

## श्री० स्वा० दयानन्दः सरस्वती आर्य समाज प्रवर्त्तकः

१. महर्षि प्रकाण्डो दयानन्द वर्यः,
क्वतज्जीवनं जीवनं जीविनां च ।
गतो ऽगण्यगुण्यं ब्रुवँ स्तच्चरित्रं,
विचित्रं दृषच्चेष्टितं गोष्पयोधौ ॥८६॥

२. जगज्जालमुत्सृज्य सज्जं यति यः,
जगामार्यमार्गेऽ ऽस्खलन् छन्दगामी ।
निबध्नंश्चरित्रं सचित्रं महर्षेः,
श्चयैश्छन्दसां मन्दतां प्रापितो ऽहम् ॥८७॥

३. प्रकाशारुणौ प्राक् ततः सप्तसप्तिः,
कलाभिः क्रमाद्वर्धते शीतरश्मिः ।
क्षणभ्राजिनी राजिनीजनेव,
परं ज्योतिषां तन्महो मन्महो ऽस्तु ॥८८॥

## 'नहरू' जवाहरलाल

१. नहरौ शासनाध्यक्षे,
न हरौ रमते मनः ।
यः कर्तुम्-अन्यथा कर्तुम्,
अकर्तुमपि च क्षमः ॥८९॥

पण्डित जवाहरलाल 'नहरू' के प्रधान मन्त्री बन जाने पर मेरा मन हरि में नहीं रमता। हालां कि ये दोनों जैसा चाहे करें, न करें, उल्टा-सीधा जैसा-तैसा करें।

ईश्वर का लक्षण है—कुर्तुमकर्तुमन्यथाकर्तुं क्षम ईश्वरः ।।८९।।

२. पण्डितेन हरौ प्रीतिः कर्तव्या कमला धवे ।
पण्डिते नहरौ प्रीतिः कर्तव्या कमला धवे ।।९०।।

पण्डित वह है जो कमला पति हरि से प्रेम करे, वैसे 'पण्डित-नहरू' के साथ प्रेम करना चाहिये जो 'कमला देवी' के पति हैं।

पूर्वत्र 'पण्डितेन' तृतीयान्त्य है, उत्तरत्र 'पण्डिते' 'नहरौ' सप्तम्यन्त है। दोनों की पत्नियों के नाम 'कमला' हैं ।।९०।।

## फतेह्चन्द्र शर्मा 'आराधकः'

समाचारपत्रै र्जनाराधको यः,
सभाभिः प्रभाभि र्जनाराधको यः ।
समाजोपकारै र्जनाराधको यः,
सदाराध्यभूतः सदाराधकोऽयम् ।।९१।।

१८-५-५९

जो व्यक्ति—समाचार पत्रों द्वारा लोकोपकार करता है।
—एवं प्रभावशाली सभाओं द्वारा जनाराधन करता है।
—और सामाजिक कार्यों से जनता की सेवा करता है।

वह आराधक (सेवक) सदा ही (सद्+आराध्य) सज्जनों का आराध्य=सेव्य है ।।९१।।

आराधको ऽयमाराध्य:, गंगा चोत्तरवाहिनी ।
उल्टे बाँस बरेली को, त्रयं विस्मयकारकम् ॥९२॥

आज आराधक (सेवक भी हमारा) आराध्य=सेव्य बन गया है ।
काशी में गंगा उल्टी (उत्तर की ओर) बहती है ।
लोकोक्ति है कि 'उल्टे बाँस बरेली को'
ये तीनों बातें विस्मय जनक हैं ॥९२॥

फणीन्द्राद् धियं, तेजस श्चापि तेज:,
हरे र्विक्रमं, चन्द्रतो ह्लादकत्वम् ।
द्रवान्नम्रतां प्राप्य चाद्याक्षराणि,
फतेह्चन्द्र आराधको ऽस्तित्व माप्त: ॥९३॥

भगवान् ने 'फतेह् चन्द्र' आराधक को कैसे बनाया ? सुनिये—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| फणी=नागराज | से | बुद्धि | और | आद्याक्षर | 'फ' | लेकर |
| तेज=अग्नि | से | तेज | ,, | ,, | ते | ,, |
| हरि=विष्णु | से | विक्रम | ,, | ,, | ह | ,, |
| चन्द्र | से | आल्हाद | ,, | ,, | चं | ,, |
| द्रव=रस | से | नम्रता | ,, | ,, | द्र | ,, |

खुदा झूठ न बुलवाए इनमें ये सारे गुण विद्यमान हैं. वर्त्त कर देखिये, 'राह पया जाने या वाह पया जाने' ॥९३॥

## भारविः कवि

देखो पृष्ठ १५० ।

## मनोरमा (मासिक पत्रिका)

कस्य मनो नहि रमते, परमां रमणीं मनोरमां वीक्ष्य ।
सर्पिषि किं प्रभुता स्याद्, भवति समक्षेऽनले ऽद्रवणे ॥६४॥

## माघः कविः

१. असंख्येयै र्गुणै र्माघ ! दीप्यमाने भुवि त्वयि ।
ईर्ष्यालवो वदन्त्येवं 'माघे सन्ति त्रयो गुणाः' ॥६५॥
२४-४-३२

इतिहास साक्षी है कि 'इधर माघ कवि' शिशुपाल वध' की रचना कर रहे थे उधर उनकी पत्नी श्रीनगर के बाजार में मूंज की जेवरी वेचकर कुछ पैसों से गृह सामग्री जुटाती थी, उनमें से 'ग्रासादपि तदर्धार्धं कस्मान्नो दीयतेऽर्थिषु' के अनुसार कवि दान भी करते । एक दिन अर्थाभाव में खाली जाते हुए भिक्षुओं के साथ ही उन्होंने प्राण छोड़ दिये, उनके अन्तिम वचन थे—

'व्रजत व्रजत प्राणा अर्थिनि व्यर्थतां गते ।
पश्चादपि हि गन्तव्यं क्वसार्थः पुनरीदृशः ॥

सुदामा-द्रोण-माघ जैसे विद्वानों की दुर्दशा भारत के आर्य राज्य का कलंक है । एतत्प्रेरणा मूलक ये पद्य हैं । :—

२. शुष्यत्तृणत्रिगुणरज्जुवितान लब्धैः,
कैश्चित्पणैः कलयता निजलोकयात्राम् ।

  

माघ ! त्वया त्रिगुण काव्य रसैरमूल्यैः,
नीतः प्रियंवद ! वशंवदतां जनोऽयम् ॥९६॥

१८-४-५२

सूखी मूंज की त्रिगुण बटी हुई जेवरी बेचकर मिले हुए कुछ पैसों से अपना निर्वाह करते हुए हे माघ ! तुमने तीन गुणों वाले सरस मधुर व अमूल्य काव्यों से हमें अपने वशीभूत कर लिया है ॥९६॥

३. अर्था न सन्ति यदि माघ कवे गृहेषु,
काव्येषु तस्य ननु गौरव मस्ति तेषाम् ।
यः कर्कश–स्फुटित-नग्न-पदो पि लोके,
गूढैर् मृदु-स्फुट-पदैः कविवन्दनीयः ॥९७॥

१८-४-६२

माघ कवि के घर में अर्थ (धन) नहीं था तो क्या हुआ ? परन्तु उनके काव्यों में तो अर्थ गौरव की यत्र-तत्र भरमार है ही, उसके अपने पद (पैर) यद्यपि नंगे थे, अतः खुरदरे थे, फटे हुये थे, पर हमें देगया है गूढ़-कोमल-स्फुट-पद (शब्द) । अर्थात् उनके काव्यों में पद-ध्वनि=स्फोट गूढ़ है और माधुर्य गुण व्यंजक हैं । अतएव वह कवियों का वन्दनीय है । वह स्वयं कहता है कि 'अर्था न सन्ति न च मुञ्चति मां दुराशा०'' ।

लोग कहते हैं कि माघ काव्य में कालीदास की[1] उपमा, भारवि का[2] अर्थगौरव, एवं दण्डी का[3] पदलालित्य ये तीनों गुण हैं ॥९७॥

४. व्यर्थार्थिसार्थेन सहैव माघ !,
प्राणां स्त्वयि प्रेषयति स्वकीयाञ् ।
श्मशानभूः-श्रीनगरस्य रौति यत्,
"परोपकाराय सतां विभूतयः" ॥९८॥

याचकों के खाली हाथ लौटने पर माघ के प्राणान्त हो जाने से श्रीनगर की श्मशान भूमि पुकार रही है कि देखो परोपकार के लिये यह एक सज्जन की (विभूतयः) राख है।

विभूति शब्द श्लिष्ट है। १—ऐश्वर्य, २—राख-भस्म ॥९८॥

## मॉसी ताटका

धम्मिल्ला जरदृक्षबालजटिला, ग्रीवा महोष्ट्रायता,
दन्ता मार्गनिखातपोलविरला, नासा द्विनालोपमा ।
वक्षोजावपि मेषपुच्छसदृशौ, नाभिः कपर्दोन्नता,
पादौ श्लीपद विभ्रमौ, विजयते मातृष्वसा ताटका ॥९९॥

३०१०-६८

## पं० मौलिचन्द्र शर्मा

श्यामाप्रसादाधिगत प्रतिष्ठो,
गणेशतातो जनसंघपूज्यः ।
विद्यानिधि दीनदयालुभावः,
स मौलिचन्द्रो धनद प्रियोऽस्ति ॥१००॥

१६-१५-५४

| शब्द | शंकर पक्षे—श्यामा | शर्मा पक्षे |
|---|---|---|
| श्यामाप्रसादाधिगत | दुर्गा की कृपा से | श्यामाप्रसादनामी जनसंघ |
| प्रतिष्ठः | प्रतिष्ठा पाये हुये | के प्रधानानन्तर पदवी प्राप्त |
| गणेशतातः | गणपति का पिता | गण + ईश = घटनायकों का प्रिय |
| जनसंघपूज्यः | जनता का पूजनीय | जनसंध का प्रधान |
| विद्यानिधि | विद्याओं का आकर, | महापण्डित |
| दीनदयालुभावः | दीनों पर दया करने वाला | श्री पं. दीनदयाल शर्मा की प्रतिमूर्ति (पुत्र) |
| समौलिचन्द्रः | वह चन्द्रशेखर | मौलिचन्द्र शर्मा |
| धनदप्रियोऽस्ति | कुबेर का प्रिय मित्र है। | धन देने वालों का प्रिय है। |

क्योंकि हमने पुत्र विवाहोपलक्ष में जनसंघ को सौ रुपये दान दिया और शर्मा जी ने हमारा आतिथ्य किया, वहीं यह पद्य लिखा गया ॥१००॥

## सेठ रत्नलाल 'सुरेका'

१. सदा रत्नलालायमानानने ऽस्मिन्,
सुरे का महत्ता वरीवर्ति लोके ।
यतो ऽसौ सुरेकान्वये रत्नलाला-
ऽग्रवालोपमां नैव लब्धुं समर्थः ॥१०१॥

९-१-६४

रत्नों के लिये जिसके मुँह से सदा राल टपक रही हो, ऐसे देव में क्या महत्ता है ? क्योंकि वह मर्त्य लोक में 'सुरेका' वंशोत्पन्न रत्नलाल अग्रवाल की उपमा नहीं पा सकता । यद्वा अग्रवाल=भाँड ।

यहाँ 'रत्नलाला' 'सुरेका' पदों के यमक हैं, अग्रवाल शब्द श्लिष्ट है ॥१०१॥

२. कस्ते मानस मन्दिरस्य परिधिं शक्नोति वक्तुं जनः ?,
यस्मिन् मानस मन्दिरं सुविपुलं पूर्वं त्वया कल्पितम् ।
ज्ञातं मर्मरज त्रिकूट सुषमां दृष्ट्वा सुवर्णोज्ज्वलां;
पूर्णं मर्म रमार्जनस्य विधिवत् पौलस्त्यपुर्या इव ॥१०२॥

१०-१-६४

सेठ जी ने (दुर्गा कुण्ड वाराणसी में) इस विशाल 'तुलसी मानस मन्दिर' की रूप रेखा जिस मन में कल्पित की होगी वह इस भवन से अवश्य ही बड़ा होगा, क्योंकि आधेय से आधार बड़ा होना ही चाहिए, तो इनके हृदय की विशालता का वर्णन कौन कर सकता है ? । दूर से ही संगेमर्मर के बने हुये मन्दिरों के तीन सुनहरे शिखरों को देख कर मन में निश्चय हो जाता है कि इनके लक्ष्मी कमाने का मर्म क्या है । रावण की लंका त्रिकूट पर्वत पर थी, सुवर्णमयी भी । मानस-मर्मर शब्दों के यमकालंकार हैं ॥१०२॥

३. दूरेण कूटत्रितयं विलोक्य,
भूयोऽपि भूयो हृदि चिन्तयामि ।

एतत् त्रिशूलं ननु रोपितं स्याद्,
व्योम्न श्च साधो ! हृदयेऽ सतां च ॥१०३॥

सेठ जी ! मन्दिरों के तीन शिखरों को दूर से देख कर वार-बार मन में सोचता हूँ कि आप ने आकाश के एवं दुर्जनों के हृदयों में यह त्रिशूल गाड़ दिया है। 'ननु'शब्द वाच्य उत्प्रेक्षालंकार है ॥१०३॥

४. प्रियानुरागस्य, मनः समुन्नतेः,
नयार्जितानां च दिगन्त सम्पदाम्।
प्रदेश-निर्माण-कलादिकाः क्रिया,
धृतेश्च धीरः सदृशी र्व्यधत्त सः ॥१०४॥

१३-१-६४

सेठ जी ने मन्दिर के लिये—स्थान का चुनाव भवननिर्माण एवं उत्कृष्ट कलाकृति आदि सब कार्य प्रेम-मन की ऊंचाई-धर्मार्जित अपार धन और अपने धैर्य के अनुकूल ही किये हैं। यहाँ तृतीय पाद को छोड़ शेष पद्य रघुवंश के रघुजन्म का है ॥१०४॥

## रावणः

१. किं ब्रह्मचिन्तनपरायणशातबुद्धेः,
कैलासतोलनजगद्विजयप्रसिद्धेः।

  

लङ्काधिपस्य निहतं रघुनन्दनेन,
वाल्मीकिना तु धिषणोर्जित गर्जितानि ॥१०५॥

३०-८-१९७५

राम ने रावण का कुछ भी नष्ट नहीं किया, वाल्मीकि ने तो उसकी वेद-शास्त्रनिष्णात बुद्धि—अलकापुरी एवं अमरावती के विजय की वीरता आदि सर्वस्व नष्ट कर डाला है। उक्तं च—

शस्त्रैर्हता नहि हता रिपवो भवन्ति बुद्ध्या हता स्तु रिपवः सुहता भवन्ति ।
शस्त्रं निहन्ति पुरुषस्य शरीर मेकं प्रज्ञा कुलं च विभवं च यश श्च हन्ति ॥

२. सीतां हृतां न जनरावण एष दत्ते,
जानन् विभीषण रणापनयं कुलघ्नम् ।
वैवस्वतात्मजयुधिष्ठिर–भीम–धन्वि–
रामापमान फल मेष्यति चोरुभङ्गम् ॥१०६॥

पद्य द्व्यर्थक है—१ रावण, २ सुयोधन, रावणपक्षे—यह लोकरावण सीता को हरकर ले गया है अब देता नहीं, यह जानते हुए भी कि विद्रोही विभीषण की गद्दारी से कुल नष्ट हो रहा है एवं सूर्यवंशी रणबांकुरे शत्रुभयंकर धनुर्धर राम के अपमान का फल (उरु-भग) महानाश मिलना है।

सुयोधन पक्षे—यह जनता का दुःखदायी पाण्डवों को छल से हरी हुई सीता= खेती योग्य भूमि नहीं लौटाता, जानता है कि युद्ध में विदुर की कुटिल नीति से कुल नाश होगा एवं धर्मपुत्र युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन एवं उनकी पत्नी= द्रौपदी के अपमान का फल ऊरुभंग (जंघा टूटना) होगा ॥१०६॥

## सेठ लक्ष्मीनारायण जी केडिया (जबलपुर)

गृहलक्ष्मीयुतो याति, नरनारायणाश्रमम् ।
लक्ष्मीनारायणं द्रष्टुं, लक्ष्मीनारायणः स्वयम् ॥१०७॥

सेठ लक्ष्मीनारायण जी गृहलक्ष्मी के साथ भगवान् लक्ष्मीनारायण का दर्शन करने बद्रीनाथधाम को जा रहे थे। यात्रा की प्रेरणा मैंने की थी और यह पद्य 'पाथेय' रूप दिया था ॥१०७॥।

## श्री शंकराचार्य-तिलकौ

शंकरतिलकौ वन्दे स्वतन्त्रमार्गद्वयोपगन्तारौ ।
सूर्याचन्द्रमसाविव, गीतारथधुर्य वृषभौ द्वौ ॥१०८॥
२२-१०-०

भगवान् शंकराचार्य एवं लोकमान्य तिलक को नमस्कार करता हूँ, ये दोनों भगवद्गीता रूपी रथ के खींचने वाले दो महावृषभ हैं, पर हैं दोनों सन्यास योग कर्मयोग रूपी स्वतन्त्र मार्गों पर चलने वाले। तथाचोक्तम्—

'सांख्ययोगौ पृथग्बालाः प्रवदन्ति न पण्डिता इति ॥१०८॥

## श्री० स्वामी शान्तानन्द श्रवणमठ हरिद्वार

१. क्वचिद् गंगातीरे मणिमय सुतीर्थोपरचना,
चिकित्सौषद्गेहं क्वपिदपि सुवैद्यैरधिकृतम् ।

सभास्थानं दिव्यं क्वचिदथ च विद्युद् व्यजनयुक्,
समाचार ग्रन्थालय विशद शोभा क्वचिदपि //१०९//

२. क्वचिद्रम्योद्यानं विविधतरुपुष्पै रुपगतं,
विशालं श्रीशालं क्वचिदखिलविद्यालयगृहम् /
क्वचिद्देवावासाः क्वचिदपि च विश्रामभवनं,
सदा 'शान्तानन्दो' यति रुपकरोतीह जगतः ॥११०॥
—युग्मम्

३. शारीरं ही पथिक शरणै श्चापि दिव्यौषधै श्च,
विद्यागेहै विबुधसदनै र्मानसं चात्मिकं च/
इत्थं दुःखत्रयमपि महत्संख्यया ऽत्यन्तशांतं,
'शांतानन्दो' कपिल मुनिना स्पर्धते, वर्धते च॥१११॥

कपिल मुनि ने सांख्यशास्त्र की रचना करके १. शारीरिक, २. मानसिक ३. आध्यात्मिक, तीनों दुःखों के अभिघात का उपायमात्र बतादिया है, पर स्वामीजी ने धर्मशालाएं बनवाकर यात्रियों को विश्राम दिया है, औषधालयों से शारीरिक दुःख, देवालयों से मानसिक दुःख, विद्यालयनिर्माणकराकर आध्यात्मिक दुःख (तीनों) नष्ट कर दिए हैं। वचनों से नहीं प्रत्युत कार्य रूप से दुःख नष्ट करके शान्तानन्द जी कपिल मुनि से होड़ करते हैं, परन्तु वढ़ भी गए हैं। अतः व्यतिरेकालंकारः। तदुक्तम्—

ब्रुवते हि फलेन साधवो नतु कण्ठेण निजोपयोगिताम्' ॥१११॥

४. संन्यासेऽपि ख्यातिमान् कर्मयोगी,
भिक्षूपाधौ सत्यपि प्राज्यदाता ।
शान्तानन्दो प्याश्रितानन्ददायी,
यस्तस्मै मे पद्यपुष्पोपहारः ॥११२॥

आप संन्यासी होते हुए भी प्रसिद्ध कर्मयोगी हैं, स्वयं भिक्षु का बाना धारे हुए भी महादानी हैं, स्वयं शान्त+आनन्द (=निरानन्द) होते हुए भी आश्रितों को आनन्दित कर देते हैं। इन्हें मैं इन पद्यरूपी पुष्पों का उपहार देता हूँ। विरोधाभ्यास विषमालंकार हैं ॥११२॥

## संस्कृत परिषद् की प्रगति पर विनोदात्मक आलोचना—

१. प्रगतौ नाम का वार्ता अस्याः परिषदो ननु ।
वैनतेयोपमा वेगे, पद मेकं न गच्छति ॥११३॥

२. प्रगतिं कुरुते तीव्रां सर्वाङ्गैः सर्वतोमुखाम् ।
ननु कार्यालयस्थैव, तैलकोल्हूवृषोपमा ॥११४॥

२४-८-६४

## उर्दू कवि सागर निजामी

सागर खारा नीर है, सागर कड़वा आब ।
सागर में अच्छे-बुरे, सागर पाक जनाब ॥११५॥

—एकसागर (समुद्र) में खारा पानी है,
—दूसरे सागर (पैमाना) में कड़वा=शराब,
—तीसरे सागर (=गाँव) में अच्छे-बुरे सभी लोग हैं,
—चौथे सागर (शायर साहिब) सर्वथा पाक=पुनीत हैं ।।११६।।

**सागरोसि, गभीरोसि, सरसोसि, कलाकारः ।**
**परैरलंघनीयोऽसि, न क्षारं किन्तु ते ऽन्तरम् ।।११६।।**

आपका नाम भी सागर (समुद्र) हैं, आप सरस (रसिक-जलयुक्त) भी हैं, गम्भीर=गहरे भी कलाआकर (चन्द्रकला उत्पादक) भी हैं। परपुरुष आपको लांघ नहीं सकते, किन्तु सागर का अन्तर खारा है आपका हृदय खारा नहीं ।।११६।।

## सुधादेवी

**सुधा वर्णो सुधा कर्णो, सुधामा, वसुधा सुधा ।**
**वसुधारा ऽमला स्निग्धा, वसुधाराऽनघा सुधा ।।११७।।**

२३-९-६८

सुधा नामी बाला का रंग सुधा=चूना कली जैसा वेश्त है। इसकी वाणी कानों के लिए सुधा=अमृत है। इसका धाम-भवन सुन्दर है। और ह वसुधा+असु+धा पृथ्वी की संजीवनी है। वसुधारा=घृतधारा की तरह निर्मल एवं स्नेहमयी है। वसुधारा=तदाख्य प्रपात जैसी पुनीत है।

यहाँ 'सुधा' शब्द के आठ यमक हैं, एक 'वसुधारा' शब्द का है ।।११७।।

# हंसः (मासिक पत्र)

१. समाचारं सारं रसिक रमणीं सभ्यसरणि,
विनोदं चामोदं. शिशुकविनयं दैशिकनयम् ।
पवित्रं सच्चित्रं, प्रचुरहसनं काव्यरसनं,
बुधोत्तंसो हंसः कलयति सतां मानसपथे ॥११८॥
२६-१-१६३२

विद्वानों से शिरोधार्य हंस नामी रसाला सज्जनों के मानसरूपी मानस में ये वस्तुएँ पैदा करता है—समाचारों के सार, रसिकों को प्रसन्न करने वाला सभ्यता का मार्ग, विनोदानन्द, बच्चों की शिक्षा, देशनीति, पवित्र सदाचार, प्रचुर हास्य और काव्य रस ॥११८॥

२. हंसो ऽहंसोऽस्मि संसारेऽसारे दुर्बोध दुर्दिने ।
मानसे मानसे पुंसां मासि मासि रमेत यः ॥११६॥

# हिडम्बा

रूक्ष–ह्रस्व–प्रखर–जटिला–धूसर–व्योम केशी,
कम्बुग्रीवा, पटह–जठरा, ऽलाबु-लम्बस्तनाभा ।
नग्न-स्थूल-स्फुटित-चरणा, तीव्र माहिण्ड्माना,
चण्डी, नित्यं मदनवशगा भीमभामा हिडम्बा ॥१२०॥
२७-१०-६८

इति काव्यामृत धारायां मुक्तककाव्ये 'व्यक्तिविवेको' नाम ११ म. तरङ्गः ॥१२०॥

# अथ काव्यामृतधारायां

# पूर्णाचरितं नाम द्वादशः तरङ्गः १२

यस्मायमाद्यः श्लोकः—

रसालु, लावण्यवती, सखण्डा,
विनाथसर्गैः, रपि या सनाथा।
अपूर्णगाथा, ऽपि च पूर्णवृत्ता,
कविप्रिया स्याद् गुरुनन्दनीयम् ॥१॥

१४-१-६२

पद्य में विरोधाभास है, जिसका श्लेष द्वारा परिहार अभीष्ट है।

विरोधपक्षे—रसालु=रसवती, लावण्यवती लवणस्वादवाली (=नमकीन) और खंडयुक्त मीठी, नाथ के बिना एवं नाथ वाली, अपूर्ण कथा वाली - पूर्ण वृत्तान्त वाली भी।

परिहार पक्षे—रसालु=रसवती अथवा राजा शालिवाहन, लावण्यवती सौन्दर्य वाली या तदाख्या 'लूणा' राणी, सखंडा='तरंग' नामी परिच्छेदों वाली, विना+अथ+सर्गैः=महाकाव्यप्रसिद्ध सर्गों के विना, सनाथा= 'नाथ' नामी संप्रदाय युक्त यह गुरुओं की आनन्दप्रद 'पूर्णचरितावली' कवियों की प्रिया हो। यद्यपि इसकी कथा अपूर्ण ही छोड़ दी गई है ॥१॥

# राजवर्णनम्

१. श्रियां निवेशोऽमितविक्रमोद्यमः,
कलेःकलङ्कक्षयकृन्महामतिः ।
समस्तलोकाभयदानदीक्षितो,
बभूव मद्रेष्वथ शालिवाहनः ॥२॥

२. लक्ष्याः शयालु मपहाय दयालुमीशं,
भोगक्षमः शातयिताऽहितानाम् ।
योऽश्रायि शान्तनु रिवात्मजया हि जन्होः,
'को विश्वसेत् स्त्रीषु विमन्दबुद्धिः' ॥३॥

३. लोकापवादस्य चिरागतस्य,
प्रक्षालनायास्य यशोऽम्बुराशौ ।
चलेति लक्ष्मीः चललक्षदक्षं,
यं सर्वदेवात्ममयं समेता ॥४॥

४. सरस्वती क्षीरभुवो र्न सन्निधिः,
कदापि कुत्रापि विभाव्यते बुधैः ।
इति प्रवादो ऽगलदेतयो स्तयोः,
यमंशमर्थेशगुरूतेजसाम् ॥५॥

  

५. भूवन्वृथा मा मुनिमान्यसूक्तयो.
न ते शपेयुः स्वनिरादरार्दिताः ।
हृदालयैका, भुजपञ्जरा परे—
ति, सन्निधिं यत्र न गच्छतो भिया ।।६।।

६. प्रतापोऽपि यस्याभवत् शान्तिमूलं,
प्रभावो ऽप्यहो ! भीत्यभावैक हेतुः ।
दयार्द्रो ऽपि यो ऽभून्नृशंसो ऽथवा हो !,
समर्थं प्रतीपा भजन्ते ऽनुकूलम् ।।७।।

७. यो देश-जाति-द्विज-सेवया ऽन्त्यः,
वर्णाश्रमाणां भरणाच्च वैश्यः ।
सुशासनात् क्षत्रियमौलिरत्नं,
विद्या तपोभ्यासथवा ऽग्रजन्मा ।।८।।

८. ध्यानेन योगी, विभवेन भोगी,
तपोधनश्चाश्रमरक्षणेन ।
रूपेण कामो ऽपिबलेन रामो,
विश्वाकृते विश्वसृजो ऽन्वगच्छत् ।।९।।

४-६-७८

९. यस्मिन् राजनि राजति द्विजगणः स्वप्नावशेषक्लमो,
भीतिर्नीतिभयावभुग्नहृदया देशान्तरं प्रस्थिता।
ओजो यस्य सहोदरं रणमुखं प्राप्तोत्सवान्तःपुरं,
रङ्गान्तारमणं रणावतरणं स्त्रीक्रीडनं विग्रहः ॥१०॥

युग्मम्
१६१७

१०. विप्रा वेदरताः, शरासनकरा दानेरताः क्षत्रियाः,
क्रय्याणां क्रयविक्रयेषु निरता वैश्या इव सत्याश्रयाः।
शूद्राःशिल्पपरायणा द्विजहिताः सद्भाव सेवारताः,
लोकाः पुण्यरताश्च भीतिरहिताः
काङ्क्षन्ति यस्मिन् जयम् ॥११॥

११. दृष्ट्वा यस्य परंतपं श्रितसुधासाम्यं प्रतापोच्चयं,
श्रुत्वा वृत्तमरिद्धिपेन्द्रदलनं शार्दूलविक्रीडितम्।
प्राक् सेर्ष्यं समुपेत्य तच्छविचयन्यक्कार दुर्धर्षिताश्,
चन्द्रादित्यकरा अवाप्य जडतां
स्फाटिक्यभूताः स्थिताः ॥१२॥

उस राजा के प्रताप-शील देख सुन कर ईर्षालु सूर्यचन्द्रकिरणें उसकी छवि से जा टकराईं और बिल्लौर बन के रह गईं। मानो जड़ीभूत सूर्येन्दु किरणों से स्फटिक बना है ॥१२॥

  

१२. भास्वान् रक्तः प्रभाते तव विमलयशः-
खेचरोद्गीयमानम्,
आदायादाय मूर्ध्ना प्रतिदिवसमुखं-
शुभ्रित स्त्वद्गुणौघैः ।
श्रान्त्वेन्दौ लम्बयित्वा तदुदधिशयने-
विश्रमीभूय, भूयः,
रात्रिश्रान्तं तमाविश्रमयति,
विभवो ऽहर्निशं ते विचित्रः ॥१३॥

२-१२-७५ वि०

१३. भुजबलजितशत्रो ! न्यक्कृताशेषभीते !,
चरति समरभूमौ धर्मवीरे त्वयीन्द्र ? ।
चलभटपदधूल्याः प्रातराच्छादिते ऽर्के-
सति विलपति सन्ध्याशङ्कया चक्रवाकी ॥१४॥

६-१९१६

स्वनामधन्य गुरुवर श्री० पं० नृसिंहदेव जी शास्त्री ने एक समस्या दी थी—'सूर्योदये रोदिति चक्रवाकी' तब बाल्यावस्था में मुझे पता नहीं था कि—समस्यापद को विकृत नहीं करते, गुरुजी समस्यापूर्ति से प्रसन्न भी हुए एवं उन्होंने यह रहस्य भी बताया । तब मैंने यूं पूर्ति की—

  

सैन्य प्रयाणोत्थितधूलिपुञ्जैर्,
घनान्धकारे भुवि वर्तमाने ।
प्रदोषशंकाऽऽकुलिता वराकी,
"सूर्योदये रोदिति चक्रवाकी" ॥१५॥

स्तुतिततिकथया किं यद्यथार्थाभिधानास्,
त्वमवसि परिपूर्णाः स्वाः प्रजाः शं प्रधानाः ।
लघुरपि गुरुमाद्यं वर्णयोगः करोति,
परहितनिरतेभ्यो रोचते नात्मलाभः ॥१६॥

पृथ्वीशयान्वैरिगणान् विधाय,
निशङ्कमङ्के रमसे किमासाम् ?
वैमानिकास्ते ऽप्सरसां गणैस्त्वां,
निर्दिश्यमानं क्षितिपा हसन्ति ॥१७॥

अरातिक्रौर्योर्जायित हृदयकृद्रोषविवशः,
तदास्तां यद्दन्तच्छदमभिरणं नाथ ! दशसि ।
खलानां दौरात्म्याद्विपदभिभवत्येव सुजनान्,
क्रमः कोऽयं तत्स्त्रीरदवृतमतो हापयसि यत् ? ॥१८॥

शत्रु दुष्टता करते हैं और तुम असह्यक्रोधातुर होकर अपना अधर दांतों से चबाते हो, ठीक ही है, दुर्जनों की दुष्टता से सज्जनों को दुःख उठाना ही पड़ता है, पर यह क्या बात हुई कि तुम अपना अधर दांतों से काट कर शत्रुस्त्रियों के अधरों को दन्तक्षतों से बचाते हो ? अर्थात् विधवा

हो जाने पर संभोगवंचित हो जाने से उनके अधर दन्तक्षतों मे बच जाते हैं ।।१८।।

उन्नीताः श्रुतयो धृता च धरणी, भिन्नं रिपूणामुरः,
विक्रान्ता बलिनां रमा, श्च शतशो निश्शेषिताः क्षत्रियाः ।
बद्धा वारिधयः प्रलम्बदनुजा भग्नाः समाधौ स्थितं,
म्लेच्छाः सन्निहता स्त्वया विफलिता अद्यावतारा दश ।।१९।।

५-११-३५

वेदों का उद्धार कर भूमिभार नाश कीना,
कई वार शत्रुओं के उर फोड़ डारे हैं ।
महाबलि राजन की छीनलीनी लक्ष्मी,
दुष्ट क्षत्रियों के वंश लाखों रण में संहारे हैं ।
सातों ही समुद्र बांध लीने हैं, प्रलम्ब दैत्य मारे हैं,
अनेकशः समाधि व्रत पाले हैं ।
म्लेच्छ काट दीने, एक जन्म ही में तू ने, तब
व्यर्थ ही हरि ने दश अवतार धारे हैं ।।२०।।

अब सुनिये पूर्ण चन्द्र का बाल्य वर्णन—(व्याज से यज्ञदेव का)

हरि करिहय-गंगातोय-शंखेन्दु चूड—
स्फटिकतुहिनरश्मिः क्षीर-कैलास-हासाः ।
असितजलदखण्डस्पृष्टबालार्कपिण्ड-
द्युतिमनु कुर्युश्चेत्तल्लभेरँस्तदाभास् ।।२१।।

भ्रमाथवा यद्यपि लोचनोर्मयः,
शिखण्डकार्ष्ण्ये तनुशुभ्रताचये ।
भ्रमाय कामं परिणामसमागताः,
कुतो वपुःपाटल हाद्‌र्च मार्दिवम् ॥२२॥

लीला खेल ललाट लोमवलितै र्लास्येऽस्त्यलं लालसा,
लीनार्लिपदलिप्रणालिललिते लोलाविले लोचने ।
लालालेखलवोत्पलांगुलितलै र्लोलल्लतेलालिपिर्,
लालित्यं ललनासु लाति लुलित्तैर्
लोलालको बालकः ॥२३॥

त मीक्षितुं गर्भगृहे निगूढम्,
प्रान्तस्थिता भारतभूमिभागाः ।
उत्कण्ठया विन्ध्यसुमेरुरूपैः,
परस्परेणोच्चतरा बभूवुः ॥२४॥

अथावलोक्येक्षणमार्गरोधं,
चन्द्रो रविश्चाम्बर मध्यरूढौ ।
रात्रिन्दिवन्तस्य दिहृक्षयैव,
पूर्वप्रतिच्यो भ्रमतोऽक्रमेण ॥२५॥

अह भमवमभाग्यः पूतवंशे हिमांशोर,
इयमधिकमुभाभ्यां कष्टसीमानुभूतो ।
अनुगतशिवशूलत्रासता वा शुक्रेन,
ग्रहवशविवशेन द्वादशाब्दं मया वा ॥२६॥

१७ माघ १९७५ विक्रमी

  

कुत्रगतं ते हसनं, रसनं रम्यं प्रहारि हारि हृदाम् ।
सम्प्रति भूयः श्वसनं, वसनं वा वारि वक्त्र गतम् ॥२७॥

गतस्मिता सीत्कृति विक्लवाक्षरा,
द्विजावलीदीधितिदीपिताम्बरा ।
ममोन्मनःक्षोभकरी शनैः शनैः,
प्रवर्त्यतां प्राणसमान ! भारती ॥२८॥

कदापि ते काकलिगायनोचिते,
गले कठोराक्षरतो व्रणो भवेत् ।
पुरैव लावण्यभरे ऽर्दयत्यलं,
कथं न रोषश्रममौग्ध्य मेष्यसि ? ॥२९॥

गुणानहो ! मे नहि वेत्सि कान्त !
यत्यापतर्कैः परिभूयसे त्वम् ।
पश्यावलाया जगती वशे मे,
सोष्मैः स्तनैः शीतलयामि वक्षः ॥३०॥

न वो गुणानां मुनयो ऽप्यभिज्ञाः,
सत्यं वचो देवि ! तवानुमन्ये ।
भवत्प्रसूता जगतीं जयन्ति,
पयो ऽथवा ऽऽपीय भवन्ति शान्ताः ॥३१॥

अङ्गानि मे दहनपातसुखोचितानि,
जिह्वा सहस्रशकलीभवितुं क्षमा मे ।

  

मा मा न मां स्पृश न मां स्पृश न स्पृश त्वं,
मत्पापतीव्रदहनो न दहेत्तवाङ्गम् ॥३२॥
३१-१-५४

तापत्रयं वारयितुं यतस्व,
मा मारकः शंकररोषभू भूत् ।
स्त्री लोचनापथ्यजुषामसाध्यं,
शुक्रस्थ मेनं कवयो वदन्ति ॥३३॥
१८-१२-७७ वि०

'दक्षापमान संक्रुद्धरुद्रनिश्वास संभवः ।'
ज्वरो० । शुक्रस्थस्तु न सिद्ध्यतीत्युक्तेः ॥३३॥

## सन्यासदीक्षा

लब्ध्वाऽपि जन्म क्षितिपालगेहे,
पुरा त्रयः प्रव्रजिता यथार्थम् ।
बुद्धो जिनोः भर्तृहरिश्च योगी,
श्री पूर्णनाथश्च यति श्चतुर्थः ॥३४॥

विहाय सांसारिकबन्धनानि,
बबन्ध गात्राणि स मेलिपाशैः ।
हित्वा गृहस्थाश्रम भार मेकं,
महाजटाभार मुवाह मूर्ध्ना ॥३५॥

  

यो ब्रह्मसूत्रं विससर्ज बाल्ये,
दधार कन्थां बहुचीर भाराम् ।
आदेशपाशं व्यसृजद् गुरूणाम्,
आदेशपाशे नियतो गुरूणाम् ॥३६॥

त्यक्त्वां गरागं सुरभिं सुवर्णम्,
भस्मांगरागेण लिलेप देहम् ।
हित्वा स्मितस्पन्दन मोष्टयोश्च,
चिरञ्जपस्पन्दन मर्पयत् सः ॥३७॥

त्यक्त्वा नमस्यां नृपतेर् विभूतिम्,
दधौ विभूतिं विशदां निजाङ्गे ।
सदात्मयोनेः स्मरणं विहाय,
सदात्मयोनेः स्मरणं चकार ॥३८॥

विभूतिं=वैभवं, विभूतिं=भस्म, सदा + आत्मयोनेः = भवोभवस्य, सत्+आत्मयोनेः =परमात्मनः ॥३८॥

पाथोनाथसुतानाथे ! नाथे नाथति नाथते ।
नाथते मेऽथ वैदेहि ! देहि देहि पुलोमजे ॥३९॥
८-२-७६ वि०

पाथोनाथः=समुद्रः, तत्सुता=लक्ष्मीः, तस्या नाथा पत्नी, नाथे= गोरक्षनाथे, नाथति=आज्ञादायिनि सति, नाथते=याचते, नाथते= आशीर्वादिनि, वैदेहि ! तद्देशीये, देहिषु=मर्त्येषु इन्द्राणि ॥३९॥

क्व सरले ! ऽत्र विहाय गताऽसिमाम्,
अयि ! निरीक्षितु मालि ! तमेव किम् ।
विफल मेतदहो ! न वहिः प्रियः,
स तु विलीय मदीयहृदि स्थितः ॥४०॥

चरति वल्लभ एष बताम्बरे,
नहि नही यह तो सखि ! चान्द है ।
शवलनेत्रकटाक्ष मपीक्षते,
हृदय में यह हाय कलङ्क है ॥४१॥

व्रजति मामभिवीक्ष्य च वक्रताँ,
सजनि ! शोभित है तिथि पञ्चमी ।
किमथ मा हसति स्मितपूर्वकम्,
उदित होवत है सखि ! चान्दनी ॥४२॥

कलङ्क इन्दोः कमनीयकान्तेः,
ग्रहग्रहः पूर्णकलावतोऽपि,
सकण्टकत्वं मृदु केतकीनां,
विधेः कटाक्षैः क्व नु नाततायितम् ? ॥४३॥

विधाता सर्वत्र आततायी (दुःखदो) भवती ।
यथा इन्दौ कलंकः ग्रहणंश्च केतकीषुकण्टकाः ॥४३॥

इति गुरुदयालुशर्म प्रारब्धे पूर्णचरित नाम्नि अपूर्णे काव्ये द्वादशः तरङ्गः ॥१२॥

# अथ काव्यामृतधारायां अनुवादतरंगः ॥१३।

यस्यायमाद्यः श्लोकः—

अनुवादे परोक्तानां, न कः स्यात् कोपभाजनम् ।
विना द्विभाषकं-बालं-कविं-कीरं- विदूषकम् ॥१॥

२३-१०-६१

कोई किसी के वचन का अनुवाद (नकल) करे तो उस पर क्रोध आता है, परन्तु दुभाषिये-बच्चे-कवि-सुग्गे- (विदूषक)- जौकर नकल करें तो अच्छा लगता है ।

इस तरङ्ग में ऐसे गद्यों-पद्यों-लोकोक्तियों-मुहावरों का भाषान्तर किया गया है जो पुस्तकों में, कवि-सम्मेलनों में, रेडियों में चमत्कार युक्त पाये गए हैं । और यहाँ इनका अकारादि क्रम से संकलन किया गया है ।

## अ

२— अजब सुलगती लकड़ियाँ हैं जगवाले ।
मिलें तो आग उगलते, फटे तो धूआं करें ॥२॥

काष्टोल्मुक समा एते विचित्रा लौकिका जनाः ।
संगता उद्वमन्त्यग्निं, धूमायन्ते विघट्टिताः ॥२॥

२-६-६५

# ३- आर्यसमाज के सत्संगों में गाया जाने वाला मार्मिक भजन

१— अजब हैरान हूँ भगवन् ! तुम्हें क्योंकर रिझाऊं मैं ?।
नहीं वस्तु कोई ऐसी जिसे सेवा में लाऊं मैं ॥

२— करूं किस तरह आवाहन ? कि तुम मौजूद हो हर जां ।
निरादर है बुलाने को अगर घण्टी बजाऊं मैं ॥

३— हे सर्वाधार ! ये समुद्र, पर्वत, भूमि तो तुझ पर आश्रित हैं ।
अब तुम्हारे लिये कैसे कहाँ कैसा आसन बिछाऊं मैं ?॥

४— हे नारायण ! (पर्वत) अलकनन्दा भागीरथी मन्दाकिनी गंगाएँ तुम्हारे चरणों से निकलती हैं, तो फिर आप को आप के पैरों की धोवन से कैसे स्नान कराऊं ? ॥

५— भुजाएं हैं न सीना है, न गर्दन है न पेशानी ।
कि है निर्लेप नारायण ! कहां चन्दन लगाऊं मैं ?॥

६— तुम्हीं हो मूरती में भी तुम्हीं व्यापक हो फूलों में ।
भला भगवान को भगवान पर कैसे चढ़ाऊं मैं ?॥

७— तुम्हारी जोत से रोशन हैं सूरज चांद औ तारे ।
महा अन्धेर है तुझको अगर दीपक दिखाऊं मैं ?॥

८— लगाना भोग का तुझको, यह इक अपमान करना है ।
खिलाता है जो हम सबको उसे कैसे खिलाऊं मैं ? ॥

  

९— सांगोंपाँग वेद एवं उनकी शाखाएं सब आप ने रची हैं। और फिर यह वाणी भी तो मुझे आप की ही देन है तो तुम्हें क्या स्तोत्र सुनाऊं ?॥

१०— तुम गुरुओं के भी गुरु हो (महत्तो महीयान्) दयालुओं पर भी दया करते हो (अर्थात् 'गुरुदयालु' हो)। बड़े-बड़े दाता भी तुम्हारे दर के भिखारी हैं, भला कुछेक पैसों की दक्षिणा का लोभ किसे दूं?

११— जो वस्तु जहां न हो उसे वहां ले जाते हैं पर जो यहां वहाँ सब जगह विद्यमान हो उसका 'विसर्जन' कैसे किया जाय ?॥३॥

# मूर्त्ति पूजा

१- अहो मे विस्मयो ब्रह्मन् ! कथं त्वां तोषयेयं भोः ?।
न ह्री वस्तु क्वचित् सेवासु यत्तो योजयेयं भोः ॥

## आवाहनं

२- कुतोऽद्या वाहयेयं त्वां ? यतो व्याप्तं त्वया सर्वम् ।
निकारोऽयं यदि ह्वानाय घण्टीं वादयेयं भोः ॥

## आसनं

३- समुद्राः पर्वता भूमि स्त्वयि ब्रह्मन् प्रतिष्ठन्ते ।
कथं कुत्रासनं कीदृक् त्वदर्थे कल्पयेयं भोः ? ॥

## स्नानं

४– भवत्पादाम्बु संभूताऽलका मन्दाकिनी गंगा ।
पदाम्भोभिः कथं नारायण ! त्वां स्नापयेयं भोः ?॥

## चन्दनं

५– न बाहू स्तो न वक्षो वा न च ग्रीवा न भालं ते ।
कथं ह्री चन्दनं निर्लेप ! तेऽङ्गे चर्चयेयं भोः ? ॥

## पुष्पं

६– भवान् व्याप्नोति पुष्पेषु, भवानेवास्ति मूर्तौ वा ।
कथं ब्रह्मोपरि ब्रह्मैव देवारोहयेयं भो ? ॥

## दीपः

७– भवद् भासैव भासन्ते, ऽत्र भास्वान्, चन्द्रमा स्ताराः ।
महानेषो ऽन्धकारश्चेत् प्रदीपं दर्शयेयं भोः ? ॥

## नैवेद्यम्

८– भवद्भोगाय नैवेद्यम् भवेदेवापमानाय ।
कथं विश्वम्भरं देवं भवन्तं भोजयेयं भोः ? ॥

